संघर्ष होता है। परामानवीय तत्त्व संस्कार के रूप में सामूहिक अवचेतन में जम जाते हैं। विभिन्न परिस्थितियों में, विभिन्न रूपों में इनका उदय होता है और मन की सहजगति विस्मित और चकित हो जाती है। इस संघर्ष की मूल भूमि सामूहिक अवचेतन होती है। इस संघर्ष की काव्यात्मक अभिव्यक्ति सूर-साहित्य में मिल जाती है।इन्द्र और गोवर्धन का संघर्ष इसी का द्योतक है। आरोपित परामानवीय शक्ति का निराकरण और सहज मानवीय प्रतीक की स्थापना गोवर्धन-लीला का रहस्य है। अव्यक्त सत्ता की भीति, व्यक्त प्रतीक भी श्रद्धा में परिणत होकर इस संघर्ष का निवारण करती है।

व्यक्तिगत अवचेतन का संघर्ष द्विविध रूप से चलता है : एक ओर शास्त्र-मर्यादा होती है और दूसरी लोकलाज। शास्त्र वस्तुतः मानवीय सृष्टि है। इसका एक छोर विधि है और दूसरा निषेध। इस 'शास्त्र' को प्रामाण्य देने के लिए और इसके प्रति मनुष्य की तर्कबुद्धि की प्रतिक्रिया का शमन करने के लिए इसे ईश्वरीय विधान घोषित कर दिया जाता है। यह व्यवस्था अनुल्लंघ्य और अतर्क्य करदी जाती है। इसकी विषछाया अव्यक्त सत्ता के मुनिमानसीय व्यक्त संकेतों से बल ग्रहण करके मानव-मन की सहजता को द्वैत के दलदल में फँसा देती है। इसका शमन करके मानव-मन की सपजता की स्थापना जो करता, वह 'पूर्ण अवतार' होता है। इस संघर्ष और इसके क्रमशः समापन की स्थितियाँ सूर-साहित्य में मिल जाती हैं। संभवतः इसी सहजता की प्रतिष्ठा सूर-साहित्य का मूल अभिप्राय है।

लोकलाज कभी तो उक्त शास्त्रीय व्यवस्था के कारण होती है : लोक एक शास्त्रीय व्यवस्था की रक्षा भी करना चाहता है। साथ ही 'सृजन' की प्रक्रियाओं से संबन्धित क्रियाएँ गुरुजनों की मर्यादा के कारण गुप्त भी रखी जाती हैं। एक ओर एक निश्चित विधि से इनका प्रतिफलन समाज को अभीष्ट होता है, दूसरी ओर मन की सहज गति की दूसरी संभावनाओं को अस्वीकृत और विक्षुब्ध कर दिया जाता है। मानसिक द्वन्द जटिल हो जाता है। गोपन और अभिव्यक्ति की शक्तियों में संघर्ष चलता है। व्यक्तित्व हीन हो जाता है।
और अभिव्यक्ति की शक्तियों में संघर्ष चलता है। व्यक्तित्व ही हो जाता है।
पर्याप्त उभार दिया है और अनन्तः मानव-मन की सहजता की विजय घोषित की है। इस प्रकार यह नहीं कहा जा सकता है कि सूर में मानव-मन की प्रतिक्रियाओं का पूर्ण आकलन नहीं है।

भाग्य की बात यह है कि 'सूर' जिस संप्रदाय में दीक्षित थे, उस संप्रदाय ने भी सूर की सहज साधना को कुण्ठित नहीं किया। संप्रदाय के तत्त्व सूर-साहित्य में खोजने पर ही दिखाए जा सकते है। कभी उन तत्त्वों का बोझ सूर-साहित्य ने अनुभव नहीं किया। संप्रदाय सूर को विनय और दास्य के आरोपित बन्धनों से सूर के 'विनोदी' व्यक्तित्व को मुक्त करता है। वल्लभाचार्य जी स्वयं उन्हें 'लीला' (=सहज व्यापार) का तत्त्व सुनाते हैं। सूर को वैष्णव ब्रह्म की मानवीय लीलाओं के गायन की प्रेरणा संप्रदाय से ही मिलती है : सांप्रदायिक अनुष्ठानों की भूमि भौतिक चर्या के संकेत मात्र है। उन अनुष्ठानों की मानवीय भूमि को भावगीतों में परिणत करने का दायित्व ही संप्रदाय ने सूर को सौंपा था। इस प्रकार सांप्रदायिक तत्त्व सार्वजनीत तत्त्वों से अभिन्न हो गये।

संक्षेप में सूर का यही मानववाद है। यह मानववाद लोकजीवन के तत्त्वों और जनवाणी के माध्यम से प्रकट हुआ है। शास्त्रीय उपकरणों का प्रभाव तो नहीं है, पर लोकजीवन के सहज उपकरणों के साथ उनकी प्रगाढ़ मैत्री है। 'सहज' और 'साम्य' सूर के मानववाद के प्रमुख स्तम्भ है। सूर-साहित्व में पूर्ण मामव की प्रतिष्ठा है। इसकी खंड झाँकियाँ भी कम मनोरम नहीं।

# परिशिष्ट

## पठनीय सामग्री :

१. अष्टछाप – संपादक, डा० धीरेन्द्र वर्मा, रामनारायणलाल, प्रयाग (१९३९)।
२. अष्टछाप परिचय—प्रभुदयाल मीतल, अग्रवाल प्रेस, मथुरा, २००६ वि०।
३. अष्टछाप और वल्लभ संप्रदाय (१,२)—डा० दीनदयालु गुप्त, हि० सा० सम्मेलन, प्रयाग, २००४ वि०।
४. भक्त-शिरोमणि महाकवि सूरदास—श्री नलिनी मोहन सान्याल, १९३८ ई०।
५. भ्रमरगीत-सार—रामचंद्र शुक्ल, साहित्य-सेवासदन, काशी, १९८३ वि०।
६. महाकवि सूरदास—आचार्य नंददुलारे बाजपेयी, आत्माराम एंड संस, दिल्ली, १९५२ ई०।
७. सूरदास - डा० ब्रजेश्वर वर्मा, हि०प०,वि० विद्यालय,प्रयाग, १९५०ई०।
८. सूरदास—आ० रामचंद्र शुक्ल, सरस्वती मंदिर, बनारस, २००६ वि०।
९. सूरसाहित्य—डा० हजारीप्रसाद द्विवेदी, मध्यभारत, हि० सा० समिति १९९३ वि०।
१०. सूर-निर्णय—द्वारकाप्रसाद पारीख, प्रभुदयाल मीतल, अग्रवाल प्रेस, मथुरा, २००६ वि०।
११. सूर की झाँकी—डा० सत्येन्द्र, शिवलाल अग्रवाल, आगरा. १९५६ ई०।
१२. सूर और उनका साहित्य—डा० हरवंशलाल शर्मा, भारत प्रकाशन मंदिर, अलीगढ़, १९५४ ई०।
१३. सूर-सौरभ (१,२)—डा० मुंशीराम शर्मा, आचार्य शुक्ल साधना मंदिर, कानपुर, २००२ वि०।
१४. सूर-साहित्य की भूमिका डा० रामरतन भटनागर, वाचस्पति पाठक, १९४५ ई०।
१५. सूरदास—डा० जनार्दन मिश्र।
१६ सूर-समीक्षा—डा० रमाशंकर शुक्ल 'रसाल', १९५३ ई०।
१७. सूर. एक अध्ययन—श्री शिखरचन्द जैन, १९३८ ई०।
१८. सूरपूर्व ब्रजभाषा और उसका साहित्य—हिन्दी प्रचारक पुस्तकालय, वाराणसी, १९५८ ई०।
१९. सूर की भाषा—डा० प्रेमनारायण टंडन, हिंदी साहित्य भंडार, लखनऊ।
२०. १६वीं शती के हिन्दी और वैष्णव कवि–भारती साहित्य मंदिर, फव्वारा, दिल्ली, १९५६ ई०।
२१. सूर की काव्य-कला—डा० मनमोहन गौतम, भारती साहित्य मन्दिर, दिल्ली, १९५८ ई०।